दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः ।
वीतरागभयक्रोधः स्थितधीर्मुनिरुच्यते ॥ ५६ ॥
यः सर्वत्राऽनभिस्नेहस्तत्तत्प्राप्य शुभाशुभम् ।
नाऽभिनन्दति न द्वेष्टि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ५७ ॥
यदा संहरते चाऽयं कूर्मोऽङ्गानीव सर्वशः ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ५८ ॥
विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः ।
रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्त्तते ॥ ५९ ॥
यततो ह्यपि कौन्तेय पुरुषस्य विपश्चितः ।
इन्द्रियाणि प्रमाथीनि हरन्ति प्रसभं मनः ॥ ६० ॥
तानि सर्वाणि संयम्य युक्त आसीत मत्परः ।
वशे हि यस्येन्द्रियाणि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ६१ ॥
ध्यायतो विषयान्पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते ।
सङ्गात्सञ्जायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥ ६२ ॥
क्रोधाद्भवति सम्मोहः सम्मोहात्स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥ ६३ ॥

हे वासुदेव ! समाधिस्थ और स्थितप्रज्ञ व्यक्ति का लक्षण क्या है ? स्थितबुद्धि पुरुष की भाषा, अथवा तथा व्यवहार क्या और कैसा होता है ? ॥५४॥ वासुदेव ने कहा — हे अर्जुन ! जो व्यक्ति सब तरह की कामनाओं को त्याग देता है, जिसकी आत्मा अपने में ही सन्तुष्ट रहती है, वही स्थितप्रज्ञ कहलाता है ॥५५॥ जिसका चित्त दुःख से खिन्न नहीं होता और जो सुख की इच्छा नहीं रखता वही स्थितप्रज्ञ है ॥५६॥ जो पुत्र आदि पर ममता या स्नेह नहीं रखता और जो इष्ट या अनिष्ट विषय उपस्थित होने पर हर्ष या द्वेष नहीं प्रकट करता, वही स्थितप्रज्ञ है ॥५७॥ जो पुरुष इन्द्रियों को उनके विषयों से इसी तरह खींच लेता है जैसे कछुआ अपने अंगों को समेट लेता है उसकी प्रज्ञा स्थिर समझनी चाहिए ॥५८॥ निराहार देहधारी व्यक्ति की इन्द्रियाँ भी विषयों को छोड़ देती हैं, आतुर या निराहार व्यक्ति सामर्थ्य न होने के कारण विषयों से हट जाता है, किन्तु वह स्थितप्रज्ञ नहीं कहा जा सकता ॥५९॥ हे अर्जुन ! ये प्रबल इन्द्रियाँ विषयत्याग के लिए लगातार यत्न करनेवाले विद्वान् पुरुष के भी मन को विषयों की ओर खींच लेती हैं ॥६०॥ योगी या निराहार पुरुष की इन्द्रियाँ विषयसेवन में असमर्थ होकर विषयों को छोड़ देती हैं सही, किन्तु विषयों की वासना नहीं हटती । स्थितप्रज्ञ पुरुष ईश्वर का साक्षात्कार कर विषयवासना से छूट जाते हैं । इसे भी कहा जा सकता है कि लगातार [illegible] पुरुष के भी मन को इन्द्रियाँ बलपूर्वक खींच कर लेती हैं । इसलिए उन इन्द्रियों को वश में करके

रागद्वेषवियुक्तैस्तु विषयानिन्द्रियैश्चरन् ।
आत्मवश्यैर्विधेयात्मा प्रसादमधिगच्छति ॥ ६४ ॥
प्रसादे सर्वदुःखानां हानिरस्योपजायते ।
प्रसन्नचेतसो ह्याशु बुद्धिः पर्यवतिष्ठते ॥ ६५ ॥
नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य न चाऽयुक्तस्य भावना ।
न चाऽभावयत शान्तिरशान्तस्य कुतः सुखम् ॥ ६६ ॥
इन्द्रियाणां हि चरतां यन्मनोऽनुविधीयते ।
तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाऽम्भसि ॥ ६७ ॥
तस्माद्यस्य महाबाहो निगृहीतानि सर्वशः ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ६८ ॥
या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी ।
यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ॥ ६९ ॥
आपूर्यमाणमचलप्रतिष्ठं समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत् ।
तद्वत्कामा यं प्रविशन्ति सर्वे स शान्तिमाप्नोति न कामकामी ॥ ७० ॥
विहाय कामान्यः सर्वान्पुमांश्चरति निःस्पृहः ।

---

ईश्वरपरायण और समाहित होने पर जिसकी इन्द्रिया विषयों की ओर चलायमान नहीं होतीं उसी की प्रज्ञा निश्चल है, वही स्थितप्रज्ञ है। विषयों के चिन्तन से उधर आसक्ति होती है। आसक्ति से इच्छा होती है, इच्छासे क्रोध, क्रोध से मोह, मोह से स्मृतिभ्रंश, स्मृतिभ्रंश से बुद्धिनाश और बुद्धिनाश से विनाश होता है ॥६१।६३॥ जिसने आत्मा या मन को वश में कर लिया है, वह राग-द्वेष-हीन और आत्मवशीभूत इन्द्रियों के द्वारा विषय भोग करके भी आत्मप्रसाद ( सतोष ) प्राप्त करता है ॥६४॥ सन्तोष के अवलम्बन से सब प्रकार के दुःख नष्ट हो जाते हैं। जिसे सन्तोष प्राप्त हो जाता है उसकी बुद्धि शीघ्र ही स्थिर हो जाती है ॥६५॥ जो अयुक्त अर्थात् अजितेन्द्रिय है वह बुद्धिहीनता के कारण कुछ विचार नहीं कर सकता। जो विचार नहीं कर सकता उसे शान्ति नहीं प्राप्त होती और जो अशान्त है उसे सुख कहा ? ॥६६॥ विषयों में विचरनेवाली इन्द्रियों का अनुगामी मन मनुष्य की प्रज्ञा को वैसे ही चारों ओर डावाडोल करता रहता है, जैसे नदी में नाव आदि को आधी इधर-उधर हिलाती रहती है॥६७॥ इसलिए हे महाबाहु अर्जुन ! स्थिरबुद्धि और दृढप्रज्ञ वही है जिसकी कि इन्द्रिया विषयों से हटाई जाकर वश में कर ली गई हैं। जिनकी बुद्धि अज्ञान से अन्धकार से ढकी हुई है उनके लिए यह ब्रह्मनिष्ठा रात्रि के समान है ॥६८॥ उस ब्रह्मनिष्ठा की रात में जितेन्द्रिय योगी जागते रहते हैं। और सब प्राणी जिस विषयनिष्ठा रूप दिन में जागते रहते हैं, वह दिन ही तत्त्वदर्शी मुनि के लिए रात्रिरूप है ॥६९॥ सब नदिया जैसे अचलप्रतिष्ठ आपूर्यमाण समुद्र में जाकर मिल जाती हैं वैसे ही सब काम ( अर्थात् विषयकामनाएँ ) जिसमें लीन हो जाते हैं वही योगी शान्ति पाता है—मुक्त होता है। कामकामी अर्थात्

निर्ममो निरहङ्कारः स शान्तिमधिगच्छति ॥ ७१ ॥
एषा ब्राह्मी स्थितिः पार्थ नैनां प्राप्य विमुह्यति ।
स्थित्वाऽस्यामन्तकालेऽपि ब्रह्मनिर्वाणमृच्छति ॥ ७२ ॥

इति श्रीमहाभारते भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे सांख्ययोगो नाम द्वितीयोऽध्यायः ॥२॥
पर्वणि तु षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥

भोगार्थी पुरुष उस शान्ति या मुक्ति को नहीं प्राप्त कर सकता ॥७०॥ हे पार्थ ! जो पुरुष सब इच्छाएँ त्यागकर निःस्पृह, निरहङ्कार, निर्मम होकर—इन्द्रिय-विषयों का उपभोग करता है वही शान्ति प्राप्त करता है ॥७१॥ हे अर्जुन ! यह ब्राह्मी स्थिति (ब्रह्म में लीन होने की अवस्था) है । ब्रह्मज्ञाननिष्ठ पुरुष इस स्थिति को पाकर मोहित नहीं होते । अन्तकाल में भी इस ब्रह्मनिष्ठा में स्थित होनेवाला पुरुष ब्रह्म को प्राप्त होता है ॥७२॥

भीष्मपर्व का छब्बीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २६ ॥—[गीता का दूसरा अध्याय समाप्त हुआ]



अथ सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥

अर्जुन उवाच
ज्यायसी चेत्कर्मणस्ते मता बुद्धिर्जनार्दन ।
तत्किं कर्मणि घोरे मां नियोजयसि केशव ॥ १ ॥
व्यामिश्रेणेव वाक्येन बुद्धिं मोहयसीव मे ।
तदेकं वद निश्चित्य येन श्रेयोऽहमाप्नुयाम् ॥ २ ॥

श्रीभगवानुवाच
लोकेऽस्मिन्द्विविधा निष्ठा पुरा प्रोक्ता मयानघ ।
ज्ञानयोगेन सांख्यानां कर्मयोगेन योगिनाम् ॥ ३ ॥
न कर्मणामनारम्भान्नैष्कर्म्यं पुरुषोऽश्नुते ।
न च संन्यसनादेव सिद्धिं समधिगच्छति ॥ ४ ॥
न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत् ।
कार्यते ह्यवशः कर्म सर्वः प्रकृतिजैर्गुणैः ॥ ५ ॥

सत्ताईसवाँ अध्याय ॥ २७ ॥—[गीता का तीसरा अध्याय]

अर्जुन ने कहा—हे केशव ! यदि तुम्हारा यह सिद्धान्त है कि कर्म की अपेक्षा ज्ञान ही श्रेष्ठ है, तो फिर मुझे इस घोर कर्म, हत्याकाण्ड, में क्यों नियुक्त करते हो ? ॥१॥ तुम कभी तो ज्ञान की और कभी कर्म की प्रशंसा करके मेरी बुद्धि को मानों मोह में डाल रहे हो । इसलिए निश्चय करके मुझसे एक ही बात कहो, जिससे मुझे कल्याण प्राप्त हो ॥२॥ श्रीकृष्ण ने कहा—हे अर्जुन ! मैं पहले ही कह चुका हूँ कि इस लोक में निष्ठा दो प्रकार की है । निर्मल चित्तवाले सांख्य मतावलम्बियों का ज्ञानयोग और कर्मयोगियों का कर्मयोग मार्ग है ॥३॥ पुरुष कर्म किये बिना नैष्कर्म्य (ज्ञान) को नहीं प्राप्त होता । ज्ञान प्राप्त किये बिना केवल संन्यास से भी सिद्धि नहीं प्राप्त की जा सकती ॥४॥ कोई पुरुष पल भर भी कर्म किये बिना नहीं रह सकता । इच्छा न रहने पर भी प्रकृति के गुण विवश करके

कर्मेन्द्रियाणि संयम्य य आस्ते मनसा स्मरन् ।
इन्द्रियार्थान्विमूढात्मा मिथ्याचारः स उच्यते ॥ ६ ॥
यस्त्विन्द्रियाणि मनसा नियम्याऽऽरभतेऽर्जुन ।
कर्मेन्द्रियैः कर्मयोगमसक्तः स विशिष्यते ॥ ७ ॥
नियतं कुरु कर्म त्वं कर्म ज्यायो ह्यकर्मणः ।
शरीरयात्राऽपि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्मणः ॥ ८ ॥
यज्ञार्थात्कर्मणोऽन्यत्र लोकोऽयं कर्मबन्धनः ।
तदर्थं कर्म कौन्तेय मुक्तसङ्गः समाचर ॥ ९ ॥
सहयज्ञाः प्रजाः सृष्ट्वा सहोवाच प्रजापतिः ।
अनेन प्रसविष्यध्वमेष वोऽस्त्विष्टकामधुक् ॥ १० ॥
देवान्भावयताऽनेन ते देवा भावयन्तु वः ।
परस्परं भावयन्तः श्रेयः परमवाप्स्यथ ॥ ११ ॥
इष्टान्भोगान्हि वो देवा दास्यन्ते यज्ञ भाविताः ।
तैर्दत्तानप्रदायैभ्यो यो भुंक्ते स्तेन एव सः ॥ १२ ॥
यज्ञशिष्टाशिनः सन्तो मुच्यन्ते सर्वकिल्बिषैः ।
भुञ्जते ते त्वघं पापा ये पचन्त्यात्मकारणात् ॥ १३ ॥
अन्नाद्भवन्ति भूतानि पर्जन्यादन्नसम्भवः ।
यज्ञाद्भवति पर्जन्यो यज्ञः कर्मसमुद्भवः ॥ १४ ॥

उससे कर्म करा लेते हैं ॥५॥ जो व्यक्ति कर्मेन्द्रियों को संयन करके मन ही मन इन्द्रियों के विषयों का ध्यान करता है, वह मूढात्मा पुरुष कपटाचारी कहलाता है ॥६॥ जो व्यक्ति ज्ञानेन्द्रियों को वश मे करके अनासक्त भाव से कर्मेन्द्रियों से कर्म करता है वही कर्मयोगी श्रेष्ठ है ॥७॥ इमसे तुम नियमित कर्म का निर्वाह करो । कर्म छोड़ देने से तो कर्म करना ही श्रेष्ठ है । कर्मत्याग कर देने मे तुम शरीर धारण भी नहीं कर सकते ॥८॥ यज्ञ या विष्णु के लिए जो कर्म किया जाता है उसके अतिरिक्त और सब कर्म बन्धनस्वरूप हैं । इस कारण तुम आसक्ति छोड़कर भगवत्प्रीत्यर्थ कर्म करो ॥९॥ पूर्व समय मे प्रजापति ब्रह्मा ने यज्ञ सहित सब प्रजा को उत्पन्न करके कहा कि तुम इसी यज्ञ के द्वारा फलो-फलो । यह यज्ञ ही तुम्हारे मनोरथों को पूर्ण करेगा ॥१०॥ तुम लोग यज्ञ के द्वारा देवताओं को सन्तुष्ट करो और वे देवता तुम्हारी वृद्धि करें । इस तरह एक दूसरे को परिवर्द्धित अथवा सन्तुष्ट करने से दोनो को परम कल्याण प्राप्त होगा ॥११॥ यज्ञ से सन्तुष्ट देवगण तुम्हें अभिलषित फल देंगे । जो पुरुष देवताओं के दिये हुए भोग्य पदार्थों को, देवताओं को अर्पण किये बिना, स्वयं भोग करता है वह चोर है ॥१२॥ सज्जन पुरुष यज्ञ से बचा हुआ पदार्थ खा करके सब पातकों से छुटकारा पा जाते हैं । जो लोग

कर्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माऽक्षरसमुद्भवम् ।
तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ॥ १५ ॥
एवं प्रवर्तितं चक्रं नाऽनुवर्तयतीह यः ।
अघायुरिन्द्रियारामो मोघं पार्थ स जीवति ॥ १६ ॥
यस्त्वात्मरतिरेव स्यादात्मतृप्तश्च मानवः ।
आत्मन्येव च सन्तुष्टस्तस्य कार्यं न विद्यते ॥ १७ ॥
नैव तस्य कृतेनाऽर्थो नाऽकृतेनेह कश्चन ।
न चाऽस्य सर्वभूतेषु कश्चिदर्थव्यपाश्रयः ॥ १८ ॥
तस्मादसक्तः सततं कार्यं कर्म समाचर ।
असक्तो ह्याचरन्कर्म परमाप्नोति पूरुषः ॥ १९ ॥
कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः ।
लोकसंग्रहमेवापि सम्पश्यन्कर्तुमर्हसि ॥ २० ॥
यद्यदाचरति श्रेष्ठस्तत्तदेवेतरो जनः ।
स यत्प्रमाणं कुरुते लोकस्तदनुवर्तते ॥ २१ ॥
न मे पार्थाऽस्ति कर्तव्यं त्रिषु लोकेषु किंचन ।
नाऽनवाप्तमवाप्तव्यं वर्त एव च कर्मणि ॥ २२ ॥
यदि ह्यहं न वर्तेयं जातु कर्मण्यतन्द्रितः ।
मम वर्त्माऽनुवर्तन्ते मनुष्याः पार्थ सर्वशः ॥ २३ ॥

उत्सीदेयुरिमे लोका न कुर्यां कर्म चेदहम् ।
सङ्करस्य च कर्त्ता स्यामुपहन्यामिमाः प्रजाः ॥ २४ ॥
सक्ताः कर्मण्यविद्वांसो यथा कुर्वन्ति भारत ।
कुर्याद्विद्वांस्तथाऽसक्तश्चिकीर्षुर्लोकसंग्रहम् ॥ २५ ॥
न बुद्धिभेदं जनयेदज्ञानां कर्मसङ्गिनाम् ।
जोषयेत्सर्वकर्माणि विद्वान्युक्तः समाचरन् ॥ २६ ॥
प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्माणि सर्वशः ।
अहङ्कारविमूढात्मा कर्त्ताऽहमिति मन्यते ॥ २७ ॥
तत्त्ववित्तु महाबाहो गुणकर्मविभागयोः ।
गुणा गुणेषु वर्त्तन्त इति मत्वा न सज्जते ॥ २८ ॥
प्रकृतेर्गुणसंमूढाः सज्जन्ते गुणकर्मसु ।
तानकृत्स्नविदो मन्दान्कृत्स्नविन्न विचालयेत् ॥ २९ ॥
मयि सर्वाणि कर्माणि संन्यस्याऽध्यात्मचेतसा ।
निराशीर्निर्ममो भूत्वा युध्यस्व विगतज्वरः ॥ ३० ॥
ये मे मतमिदं नित्यमनुतिष्ठन्ति मानवाः ।
श्रद्धावन्तोऽनसूयन्तो मुच्यन्ते तेऽपि कर्मभिः ॥ ३१ ॥

लिए पृथ्वीमण्डल में अप्राप्य कुछ नहीं देखता इसी से मेरे लिए कर्तव्य कर्म भी कुछ नहीं है, तो भी मैं कर्म करता हूँ ॥२२॥ यदि मैं आलस्य छोड़कर कर्म न करूँ तो सभी लोग, मेरे अनुगामी होकर, कर्म करना छोड़ दें ॥२३॥ इस प्रकार मेरे कर्म न करने से इन सब लोगों के नष्ट होने की आशङ्का है। ऐसा करने से मैं वर्णसङ्कर का करनेवाला और प्रजा की मलिनता का मूल कारण बन जा सकता हूँ ॥२४॥ इसलिए, मूढ लोग जैसे फल की कामना से कर्म करते हैं वैसे ही ज्ञानी पुरुष आसक्ति त्यागकर, लोगों के धर्म की रक्षा के लिए, कर्म करते रहते हैं ॥२५॥ ज्ञानी लोग कर्म में आसक्त, निर्बोध पुरुषों की बुद्धि को भ्रम में न डालकर स्वयं तरह-तरह के कर्म करते हुए, उन्हें कर्म करने में लगाते हैं ॥२६॥ सभी कर्म प्रकृति के गुणरूप इन्द्रियों के द्वारा होते हैं, किन्तु जिनकी बुद्धि अहङ्कार से अभिभूत हो रही है वे लोग अपने को ही उन कर्मों का करनेवाला समझते हैं ॥२७॥ इन्द्रियाँ ही विषयों की इच्छा करती हैं, यह जानकर गुण-कर्म-विभाग के तत्त्व को जाननेवाला पुरुष विषयों में आसक्त नहीं होता ॥२८॥ जो लोग प्रकृति के सत्त्व आदि गुणों से विमुग्ध होकर इन्द्रियों के वशीभूत होते हैं वैसे अल्पदर्शी विमूढ व्यक्तियों को, सर्वज्ञ पुरुष का कर्तव्य है कि, कभी कर्म से विचलित न करे ॥२९॥ तुम मुझमें सब कर्म अर्पण करके तथा यह सोचकर कि मैं अन्तर्यामी पुरुष के अधीन होकर कर्म करता हूँ,—कामना, ममता और शोक त्यागकर—समर के लिए तैयार हो जाओ ॥३०॥ जो लोग असूयाहीन और श्रद्धायुक्त होकर सदा मेरे अनुगामी होते हैं, वे सब कर्मों के बन्धन से छुटकारा पा जाते हैं ॥३१॥ जो लोग

ये त्वेतदभ्यसूयन्तो नाऽनुतिष्ठन्ति मे मतम् ।
सर्वज्ञानविमूढांस्तान्विद्धि नष्टानचेतसः ॥ ३२ ॥
सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि ।
प्रकृतिं यान्ति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति ॥ ३३ ॥
इन्द्रियस्येन्द्रियस्याऽर्थे रागद्वेषौ व्यवस्थितौ ।
तयोर्न वशमागच्छेत्तौ ह्यस्य परिपन्थिनौ ॥ ३४ ॥
श्रेयान्स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात् ।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥ ३५ ॥
अर्जुन उवाच — अथ केन प्रयुक्तोऽयं पापं चरति पूरुषः ।
अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः ॥ ३६ ॥
श्रीभगवानुवाच काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः ।
महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम् ॥ ३७ ॥
धूमेनाऽऽव्रियते वह्निर्यथाऽऽदर्शो मलेन च ।
यथोल्बेनाऽऽवृतो गर्भस्तथा तेनेदमावृतम् ॥ ३८ ॥
आवृतं ज्ञानमेतेन ज्ञानिनो नित्यवैरिणा ।
कामरूपेण कौन्तेय दुष्पूरेणाऽनलेन च ॥ ३९ ॥
इन्द्रियाणि मनो बुद्धिरस्याऽधिष्ठानमुच्यते ।
एतैर्विमोहयत्येष ज्ञानमावृत्य देहिनम् ॥ ४० ॥

असूया के वश होकर इस मेरे मन को ईर्ष्या की दृष्टि से देखते हैं और मेरे मत के अनुसार नहीं चलते, उन सर्वज्ञान-विमूढ़ पुरुषों को अचेत और नष्ट समझो; अर्थात् वे ब्रह्म और कर्म के विषय में विमोहित होकर नष्ट होते हैं ॥३२॥ ज्ञानी व्यक्ति भी अपने स्वभाव के अनुरूप कर्म करते हैं । इसलिए जब सभी प्राणी स्वभाव के अनुगामी होते हैं तब इन्द्रियनिग्रह करने से क्या हो सकता है ? ॥३३॥ हर एक इन्द्रिय में अनुकूल विषय के प्रति आसक्ति और प्रतिकूल विषय के प्रति द्वेष है । ये दोनों बातें मोक्षप्राप्ति में बाधक हैं । इसलिए इनके वशीभूत होना उचित नहीं ॥३४॥ अच्छी तरह अनुष्ठित पराये धर्म की अपेक्षा कुछ गुण-हीन होने पर भी अपना धर्म श्रेष्ठ है । पराया धर्म अत्यन्त भयङ्कर है । इसलिए अपने धर्म के पालन में मर मिटना भी श्रेयस्कर है ॥३५॥ अर्जुन ने पूछा—हे वासुदेव ! यह पुरुष किसकी प्रेरणा से, इच्छा न होने पर भी, बलपूर्वक नियुक्त सा होकर पापकर्म करता है ? ॥३६॥ वासुदेव ने कहा—हे अर्जुन ! यह काम ही क्रोध के रूप में परिणत, रजोगुण से उत्पन्न, अत्यन्त उग्र और महापापरूप है । इसे तृप्त करना बहुत ही कठिन काम है । यही मुक्ति के मार्ग में बाधा पहुँचानेवाला शत्रु है ॥३७॥ जैसे धुएँ से अग्नि, मैल से दर्पण और जरायु ( एक प्रकार की महीन झिल्ली ) से

न मां कर्माणि लिम्पन्ति न मे कर्मफले स्पृहा ।
इति मां योऽभिजानाति कर्मभिर्न स बध्यते ॥ १४ ॥
एवं ज्ञात्वा कृतं कर्म पूर्वैरपि मुमुक्षुभिः ।
कुरु कर्मैव तस्मात्त्वं पूर्वैः पूर्वतरं कृतम् ॥ १५ ॥
किं कर्म किमकर्मेति कवयोऽप्यत्र मोहिताः ।
तत्ते कर्म प्रवक्ष्यामि यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ॥ १६ ॥
कर्मणो ह्यपि बोद्धव्यं बोद्धव्यं च विकर्मणः ।
अकर्मणश्च बोद्धव्यं गहना कर्मणो गतिः ॥ १७ ॥
कर्मण्यकर्म यः पश्येदकर्मणि च कर्म यः ।
स बुद्धिमान्मनुष्येषु स युक्तः कृत्स्नकर्मकृत् ॥ १८ ॥
यस्य सर्वे समारम्भाः कामसङ्कल्पवर्जिताः ।
ज्ञानाग्निदग्धकर्माणं तमाहुः पण्डितं बुधाः ॥ १९ ॥
त्यक्त्वा कर्मफलासङ्गं नित्यतृप्तो निराश्रयः ।
कर्मण्यभिप्रवृत्तोऽपि नैव किञ्चित्करोति सः ॥ २० ॥
निराशीर्यतचित्तात्मा त्यक्तसर्वपरिग्रहः ।
शारीरं केवलं कर्म कुर्वन्नाऽऽप्नोति किल्बिषम् ॥ २१ ॥

---

उसी प्रकार भजता हूँ । हे पार्थ ! सभी मनुष्य मेरे ही मार्ग का अनुगमन करते हैं ॥११॥ मनुष्य-लोक में सब कर्म शीघ्र ही सफल होते हैं और उनकी सिद्धि प्राप्त होती है । इसी कारण मनुष्य, कर्मों की सिद्धि चाहते हुए, इस लोक में देवताओं की पूजा करते हैं, किन्तु वास्तव में वे सब मेरे ही उपासक हैं ॥१२॥ हे पार्थ ! गुण और कर्म के विभाग के अनुसार मैंने ही ब्राह्मण आदि चारों वर्णों की सृष्टि की है । मैं उनका कर्ता भी हूँ और अकर्ता भी ॥१३॥ मैं संसार की सृष्टि करनेवाला होकर भी अलिप्त हूँ । कर्म मुझे स्पर्श नहीं कर सकते, क्योंकि मुझमें कर्म फल की इच्छा ही नहीं है । जो पुरुष मुझे इस तरह जानता है, वह कर्मबन्धन में नहीं बँधता ॥१४॥ मोक्ष की इच्छा रखनेवाले पूर्वकाल के लोगों ने मुझे इसी तरह जानकर कर्म किये हैं । बड़े-बूढ़े जिस तरह कर्म करते आये हैं उसी तरह तुम भी कर्म करो ॥१५॥ इस लोक में क्या कर्म है और क्या अकर्म है, इसकी मीमांसा करने में ज्ञानी लोग भी मोहित हैं । मैं अब वही कर्म तुमसे कहता हूँ जिसे जानकर तुम अशुभ से, संसार से, मुक्त हो जाओगे, सुनो ॥१६॥ कर्म की गति बहुत ही अगम्य है, इस कारण मनुष्य को कर्म ( विहित कर्म ), अकर्म ( निषिद्ध कर्म ) और विकर्म ( कर्मत्याग ) तीनों का ज्ञान प्राप्त करना चाहिए ॥१७॥ जो मनुष्य कर्म करते रहते भी अपने को कर्म न करनेवाला और कर्म के न करते रहने भी कर्मयुक्त समझता है, वही मनुष्यों में धीमान्, योगी और सब कर्म करनेवाला है ॥१८॥ फल की कामना से जिसके सब

यदृच्छालाभसन्तुष्टो द्वन्द्वातीतो विमत्सरः ।
समः सिद्धावसिद्धौ च कृत्वाऽपि न निबध्यते ॥ २२ ॥
गतसङ्गस्य मुक्तस्य ज्ञानावस्थितचेतसः ।
यज्ञायाऽऽचरतः कर्म समग्रं प्रविलीयते ॥ २३ ॥
ब्रह्मार्पणं ब्रह्म हविर्ब्रह्माग्नौ ब्रह्मणा हुतम् ।
ब्रह्मैव तेन गन्तव्यं ब्रह्मकर्मसमाधिना ॥ २४ ॥
दैवमेवाऽपरे यज्ञं योगिनः पर्युपासते ।
ब्रह्माग्नावपरे यज्ञं यज्ञेनैवोपजुह्वति ॥ २५ ॥
श्रोत्रादीनीन्द्रियाण्यन्ये संयमाग्निषु जुह्वति ।
शब्दादीन्विषयानन्य इन्द्रियाग्निषु जुह्वति ॥ २६ ॥
सर्वाणीन्द्रियकर्माणि प्राणकर्माणि चाऽपरे ।
आत्मसंयमयोगाग्नौ जुह्वति ज्ञानदीपिते ॥ २७ ॥
द्रव्ययज्ञास्तपोयज्ञा योगयज्ञास्तथाऽपरे ।
स्वाध्यायज्ञानयज्ञाश्च यतयः संशितव्रताः ॥ २८ ॥
अपाने जुह्वति प्राणं प्राणेऽपानं तथाऽपरे ।
प्राणापानगती रुद्ध्वा प्राणायामपरायणाः ॥ २९ ॥

अपरे नियताहाराः प्राणान्प्राणेषु जुह्वति ।
सर्वेऽप्येते यज्ञविदो यज्ञक्षपितकल्मषाः ॥ ३० ॥
यज्ञशिष्टामृतभुजो यान्ति ब्रह्म सनातनम् ।
नाऽयं लोकोऽस्त्ययज्ञस्य कुतोऽन्यः कुरुसत्तम ॥ ३१ ॥
एवं बहुविधा यज्ञा वितता ब्रह्मणो मुखे ।
कर्मजान्विद्धि तान्सर्वानेवं ज्ञात्वा विमोक्ष्यसे ॥ ३२ ॥
श्रेयान्द्रव्यमयाद्यज्ञाज्ज्ञानयज्ञः परन्तप ।
सर्वं कर्माऽखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यते ॥ ३३ ॥
तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया ।
उपदेक्ष्यन्ति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥ ३४ ॥
यज्ज्ञात्वा न पुनर्मोहमेवं यास्यसि पाण्डव ।
येन भूतान्यशेषेण द्रक्ष्यस्यात्मन्यथो मयि ॥ ३५ ॥
अपि चेदसि पापेभ्यः सर्वेभ्यः पापकृत्तमः ।
सर्वं ज्ञानप्लवेनैव वृजिनं सन्तरिष्यसि ॥ ३६ ॥
यथैधांसि समिद्धोऽग्निर्भस्मसात्कुरुतेऽर्जुन ।
ज्ञानाग्निः सर्वकर्माणि भस्मसात्कुरुते तथा ॥ ३७ ॥

---

आत्मध्यानरूप योगाग्नि में ज्ञानेन्द्रियों के, कर्मेन्द्रियों के और प्राणवायु के कर्मों की आहुति दे देते हैं॥२७॥ कोई-कोई व्रतधारी यतिगण द्रव्यदान, कृच्छ्र-चान्द्रायण आदि तपस्यारूप यज्ञ, चित्त वृत्ति-निवारण द्वारा समाधिरूप यज्ञ, वेदाध्ययनरूप यज्ञ और वेदार्थज्ञान-रूप यज्ञ आदि कई एक यज्ञ करते हैं ॥२८॥ कोई प्रयत्नशील तीक्ष्णव्रतधारी पुरुष अपान वायु में प्राण वायु का हवन करके पूरक, तथा प्राण में अपान वायु का हवन करके रेचक और प्राण तथा अपान की गति रोककर कुम्भकरूप प्राणायाम करते हैं ॥२९॥ और, कोई नियताहारी होकर अन्तःकरण वृत्ति में प्राणेन्द्रियों की आहुति देते हैं। ये सब यज्ञवेत्ता ज्ञानी इन यज्ञों के द्वारा पाप का नाश करते हैं ॥३०॥ ये सब पुरुष यज्ञ करते हुए 'यज्ञशेष' रूप अमृत भोजन करके सनातन ब्रह्म को प्राप्त होते हैं। हे कुरुश्रेष्ठ! यज्ञहीन व्यक्ति के लिए यह अल्पसुखवाला मनुष्यलोक ही नहीं रहता, फिर उसके लिए स्वर्ग आदि के सुख की सम्भावना कहाँ ॥३१॥ इस प्रकार तरह-तरह के यज्ञों का वर्णन वेद में विस्तार के साथ किया गया है। ये सब यज्ञ कर्म से उत्पन्न हैं, आत्मा के साथ इनका कोई संसर्ग नहीं है। तुम यह जानकर मुक्ति प्राप्त करोगे ॥३२॥ हे शत्रुदमन पार्थ! द्रव्यमय दैव आदि यज्ञों की अपेक्षा ज्ञानयज्ञ ही श्रेष्ठ है, क्योंकि फलसहित सभी कर्मों की समाप्ति ज्ञान में ही होती है ॥३३॥ हे अर्जुन! तुम तत्त्वदर्शी ज्ञानियों के समीप जाकर प्रणाम, प्रश्न और सेवा करके ज्ञान सीखो। वे तुम्हारी भक्ति से प्रसन्न होकर तुम्हें ज्ञान का उपदेश देंगे ॥३४॥ हे

नहि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते ।
तत्स्वयं योगसंसिद्धः कालेनाऽऽत्मनि विन्दति ॥ ३८ ॥
श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः ।
ज्ञानं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाऽधिगच्छति ॥ ३९ ॥
अज्ञश्चाऽश्रद्दधानश्च संशयात्मा विनश्यति ।
नाऽयं लोकोऽस्ति न परो न सुखं संशयात्मनः ॥ ४० ॥
योगसंन्यस्तकर्माणं ज्ञानसंछिन्नसंशयम् ।
आत्मवन्तं न कर्माणि निबध्नन्ति धनञ्जय ॥ ४१ ॥
तस्मादज्ञानसम्भूतं हृत्स्थं ज्ञानासिनाऽऽत्मनः ।
छित्त्वैनं संशयं योगमातिष्ठोत्तिष्ठ भारत ॥ ४२ ॥

ज्ञेयः स नित्यसंन्यासी यो न द्वेष्टि न कांक्षति ।
निर्द्वन्द्वो हि महाबाहो सुखं बन्धात्प्रमुच्यते ॥ ३ ॥
सांख्ययोगौ पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिताः ।
एकमप्यास्थितः सम्यगुभयोर्विन्दते फलम् ॥ ४ ॥
यत्सांख्यैः प्राप्यते स्थानं तद्योगैरपि गम्यते ।
एकं सांख्यं च योगं च यः पश्यति स पश्यति ॥ ५ ॥
संन्यासस्तु महाबाहो दुःखमाप्तुमयोगतः ।
योगयुक्तो मुनिर्ब्रह्म न चिरेणाऽधिगच्छति ॥ ६ ॥
योगयुक्तो विशुद्धात्मा विजितात्मा जितेन्द्रियः ।
सर्वभूतात्मभूतात्मा कुर्वन्नपि न लिप्यते ॥ ७ ॥
नैव किञ्चित्करोमीति युक्तो मन्येत तत्त्ववित् ।
पश्यञ्शृण्वन्स्पृशञ्जिघ्रन्नश्नन्गच्छन्स्वपञ्श्वसन् ॥ ८ ॥
प्रलपन्विसृजन्गृह्णन्नुन्मिषन्निमिषन्नपि ।
इन्द्रियाणीन्द्रियार्थेषु वर्तन्त इति धारयन् ॥ ९ ॥
ब्रह्मण्याधाय कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा करोति यः ।
लिप्यते न स पापेन पद्मपत्रमिवाऽम्भसा ॥ १० ॥

उनतीसवा अध्याय ॥ २९ ॥—[गीता का पाचवा अध्याय]

अर्जुन ने कहा—हे श्रीकृष्ण ! आप कर्मों का न्यास ( त्याग ) और कर्मयोग दोनों का उपदेश कर रहे हैं । इनमें कौन श्रेष्ठ है, सो निश्चय करके कहिए ॥१॥ भगवान् ने कहा—हे पार्थ ! कर्मत्याग और कर्मयोग, दोनों के द्वारा मुक्ति प्राप्त होती है, किन्तु दोनों में कर्मयोग ही प्रधान है ॥२॥ द्वेष और इच्छा से शून्य व्यक्ति ही नित्य सन्यासी है । क्योंकि इस तरह के निर्द्वन्द्व पुरुष ही ससार के बन्धन से बचे रहते हैं ॥३॥ मूढ लोग ही सन्यास और योग के जुदे-जुदे फल बतलाते हैं, ज्ञानी लोग नहीं । जो व्यक्ति सन्यास और योग, दोनों में से केवल एक का ही अनुष्ठान विशेष रूप से करते हैं, वे दोनों के ही यथार्थ फल को प्राप्त करते हैं ॥४॥ सन्यासियों को मिलनेवाला मोक्षपद कर्मयोगी पुरुष को भी मिलता है । जो लोग कर्मसन्यास और कर्मयोग दोनों को एक भाव से देखते हैं, वे ही सचमुच तत्त्वदर्शी हैं, ॥५॥ किन्तु कर्मयोग के बिना केवल सन्यास से मोक्ष की प्राप्ति बडी कठिनाई से होती है । कर्मयोगी बहुत शीघ्र ब्रह्म को प्राप्त हो जाते हैं ॥६॥ जो व्यक्ति योगी होकर विशुद्धात्मा बन चुका है, जिसने शरीर और इन्द्रियो को वश में कर लिया है और जो अपने आत्मा को सब प्राणियों के आत्मा के समान जानता है, वह ससार-निर्वाह के लिए कर्म करके भी उसमें लिप्त नहीं होता ॥७॥ तत्त्वदर्शी कर्मयोगी पुरुष देखकर, सुनकर, छूकर, सूँघकर, खाकर, चलकर, सोकर, बातचीत कर और त्याग,

कायेन मनसा बुद्धया केवलैरिन्द्रियैरपि ।
योगिनः कर्म कुर्वन्ति सङ्गं त्यक्त्वाऽऽत्मशुद्धये ॥ ११ ॥
युक्तः कर्मफलं त्यक्त्वा शान्तिमाप्नोति नैष्ठिकीम् ।
अयुक्तः कामकारेण फले सक्तो निबध्यते ॥ १२ ॥
सर्वकर्माणि मनसा संन्यस्याऽऽस्ते सुखं वशी ।
नवद्वारे पुरे देही नैव कुर्वन्न कारयन् ॥ १३ ॥
न कर्तृत्वं न कर्माणि लोकस्य सृजति प्रभुः ।
न कर्मफलसंयोगं स्वभावस्तु प्रवर्तते ॥ १४ ॥
नाऽऽदत्ते कस्यचित्पापं न चैव सुकृतं विभुः ।
अज्ञानेनाऽऽवृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः ॥ १५ ॥
ज्ञानेन तु तदज्ञानं येषां नाशितमात्मनः ।
तेषामादित्यवज्ज्ञानं प्रकाशयति तत्परम् ॥ १६ ॥
तद्बुद्धयस्तदात्मानस्तन्निष्ठास्तत्परायणाः ।
गच्छन्त्यपुनरावृत्तिं ज्ञाननिर्धूतकल्मषाः ॥ १७ ॥
विद्याविनयसम्पन्ने ब्राह्मणे गवि हस्तिनि ।
शुनि चैव श्वपाके च पण्डिताः समदर्शिनः ॥ १८ ॥

ग्रहण, उन्मेष-निमेष आदि सभी प्रकार के कर्म करके समझता है कि मैं कुछ भी नहीं करता —इन्द्रियाँ ही अपने-अपने विषय में प्रवृत्त होती हैं ॥८।९॥ जो आसक्ति से बचकर, ब्रह्म मे कर्मफलों को समर्पण करता हुआ कर्म करता है, वह उसी तरह पाप में लिप्त नहीं होता जैसे कमल का पत्ता जल में नहीं लिप्त होता ॥१०॥ कर्मयोगी पुरुष आसक्ति त्याग-कर --मन की शुद्धि के लिए -- शरीर, मन, बुद्धि और विशुद्ध इन्द्रियों के द्वारा कर्म किया करते हैं ॥११॥ ईश्वर-परायण व्यक्ति कर्मफल-परित्यागपूर्वक मुक्ति प्राप्त करते हैं । किन्तु ईश्वर-विमुख व्यक्ति कर्म-फल की इच्छा करके कामनावश संसार-बन्धन में बँध जाता है ॥१२॥ देहधारी लोग इन्द्रियों को वश में करके, मन से सब कर्मों का त्याग करके, नव-द्वार-युक्त देहपुर में सुख से रहते हैं । वे कर्म में अपने को या अन्य को प्रवृत्त नहीं करते ॥१३॥ लोककर्ता ईश्वर सब जीवों के कर्तृत्व और कर्मों की सृष्टि नहीं करता, और किसी को कर्मफल का भागी नहीं बनाता । अविद्या प्रकृति ही जीव को कर्म में प्रवृत्त करती है ॥१४॥ ईश्वर किसी के पाप या पुण्य का ग्राहक नहीं है. ज्ञान पर अज्ञान का पर्दा रहने से सब जीव मोह के द्वारा बन्धन को प्राप्त होते हैं ॥१५॥ जिनका ज्ञान अपने अज्ञभार को नष्ट कर चुकता है, उनका ब्रह्मज्ञान सूर्य के समान प्रकाशमान होता है ॥१६॥ ईश्वर में ही जिनकी अचल बुद्धि और निष्ठा है, जो ईश्वर को ही आत्मा मानते हैं और जिनका ईश्वर ही परम आश्रय है, वे ज्ञान के द्वारा पापशून्य होकर मुक्ति प्राप्त करते हैं

इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये स्थितं मनः ।
निर्दोषं हि समं ब्रह्म तस्माद्ब्रह्मणि ते स्थिताः ॥ १९ ॥
न प्रहृष्येत्प्रियं प्राप्य नोद्विजेत्प्राप्य चाऽप्रियम् ।
स्थिरबुद्धिरसम्मूढो ब्रह्मविद्ब्रह्मणि स्थितः ॥ २० ॥
बाह्यस्पर्शेष्वसक्तात्मा विन्दत्यात्मनि यत्सुखम् ।
स ब्रह्मयोगयुक्तात्मा सुखमक्षय्यमश्नुते ॥ २१ ॥
ये हि संस्पर्शजा भोगा दुःखयोनय एव ते ।
आद्यन्तवन्तः कौन्तेय न तेषु रमते बुधः ॥ २२ ॥
शक्नोतीहैव यः सोढुं प्राक् शरीरविमोक्षणात् ।
कामक्रोधोद्भवं वेगं स युक्तः स सुखी नरः ॥ २३ ॥
योऽन्तःसुखोऽन्तरारामस्तथाऽन्तर्ज्योतिरेव यः ।
स योगी ब्रह्मनिर्वाणं ब्रह्मभूतोऽधिगच्छति ॥ २४ ॥
लभन्ते ब्रह्मनिर्वाणमृषयः क्षीणकल्मषाः ।
छिन्नद्वैधा यतात्मानः सर्वभूतहिते रताः ॥ २५ ॥
कामक्रोधवियुक्तानां यतीनां यतचेतसाम् ।
अभितो ब्रह्मनिर्वाणं वर्तते विदितात्मनाम् ॥ २६ ॥
स्पर्शान्कृत्वा बहिर्बाह्यांश्चक्षुश्चैवाऽन्तरे भ्रुवोः ।
प्राणापानौ समौ कृत्वा नासाभ्यन्तरचारिणौ ॥ २७ ॥

॥१७॥ ब्रह्मज्ञानी लोग विद्या-विनय-सम्पन्न ब्राह्मण, गाय, हाथी, कुत्ते और चाण्डाल को समान दृष्टि से देखते हैं अर्थात् सब में ब्रह्म को देखते हैं ॥१८॥ इस प्रकार जिनका चित्त सर्वत्र तुल्यभाव से स्थित है वे जीवन्मुक्त होते हैं। समदर्शी पुरुष ब्रह्मभाव को प्राप्त होते हैं, क्योंकि निर्दोष ब्रह्म सर्वत्र समभाव से स्थित है ॥१९॥ जो व्यक्ति ब्रह्म के ज्ञाता होकर ब्रह्म में स्थित होते हैं, वे प्रिय या अप्रिय वस्तु के मिलने-न मिलने में हर्ष या उद्वेग नहीं प्रकट करते, क्योंकि वे मोह त्यागकर स्थिर बुद्धि को प्राप्त हो चुकते हैं ॥२०॥ जो बाह्य विषय में आसक्त नहीं होते उनका चित्त सदा शान्ति-सुख का अनुभव करता है और वे अन्त को ब्रह्म में समाधि लगाकर अविनाशी सुख भोगने को समर्थ होते हैं ॥२१॥ पण्डित लोग विषयों से उत्पन्न सुख में आसक्त नहीं होते, क्योंकि वे सुख तो दुःख ही का कारण और नष्ट होनेवाले होते हैं ॥२२॥ जो पुरुष इस लोक में, जीवित अवस्था में, काम और क्रोध के वेग को सह सकते हैं वे ही योगी और सुखी हैं ॥२३॥ जो लोग आत्मा में ही सुख पाते हैं, आत्माराम हैं और आत्मा में ही दृष्टि रखते हैं, वे ब्रह्मनिष्ठ योगी ब्रह्म में लीन हो जाते हैं ॥२४॥ जो लोग पाप के नाश करने, संशय के छेदन करने, चित्त को वश में करने और सबका हित करने में तत्पर हैं वे तत्त्वदर्शी पुरुष ही

यतेन्द्रियमनोबुद्धिर्मुनिर्मोक्षपरायणः ।
विगतेच्छाभयक्रोधो यः सदा मुक्त एव सः ॥ २८ ॥
भोक्तारं यज्ञतपसां सर्वलोकमहेश्वरम् ।
सुहृदं सर्वभूतानां ज्ञात्वा मां शान्तिमृच्छति ॥ २९ ॥

इति श्रीमन्महाभारते० भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे सांख्ययोगो नाम पञ्चमोऽध्यायः॥५॥ पर्वणि तु ऊनत्रिंशोऽध्यायः ॥ २९ ॥

मुक्ति प्राप्त करते हैं ॥२५॥ जिन संन्यासियों ने चित्त को वश में कर लिया है तथा काम और क्रोध से छुटकारा पाकर आत्मतत्त्व का ज्ञान प्राप्त कर लिया है, वे इस लोक और परलोक दोनों में मुक्ति प्राप्त करते हैं ॥२६॥ जो मोक्षपरायण मुनि इन्द्रिय, मन और बुद्धि को वश में करके इच्छा, भय और क्रोध को दूर कर चुके हैं और जो चित्त से बाह्य विषयों को बहिष्कृत, दोनों नेत्रों को भौंहों के बीच में स्थापित तथा नाक के भीतर विचरनेवाले प्राणवायु और अपानवायु की वृत्ति को तुल्यभावापन्न कर चुके हैं, वे ही जीवन्मुक्त हैं ॥२७।२८॥ सभी लोग मुझे यज्ञ और तपस्या का भोग करनेवाला, सब प्राणियों का महान् ईश्वर और सुहृद् समझकर शान्ति पाते हैं ॥२९॥

—०—

भीष्मपर्व का उनतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥२९॥—[गीता का पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ।]

अथ त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥

श्रीभगवानुवाच
अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः ।
स संन्यासी च योगी च न निरग्निर्न चाक्रियः॥ १ ॥
यं संन्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पाण्डव ।
न ह्यसंन्यस्तसङ्कल्पो योगी भवति कश्चन ॥ २ ॥
आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते ।
योगारूढस्य तस्यैव शमः कारणमुच्यते ॥ ३ ॥
यदा हि नेन्द्रियार्थेषु न कर्मस्वनुषज्जते ।
सर्वसङ्कल्पसंन्यासी योगारूढस्तदोच्यते ॥ ४ ॥

तीसवाँ अध्याय ॥ ३० ॥—[गीता का छठा अध्याय]

भगवान् ने कहा—हे अर्जुन ! जो कर्मफल की इच्छा न रखकर कर्तव्य कर्म करता है, वही संन्यासी और वही योगी है। केवल अग्निहोत्र और कर्मों का त्याग करनेवाला पुरुष कभी योगी या संन्यासी नहीं कहा जा सकता ॥१॥ पण्डित लोग कर्मफल-त्याग-रूप संन्यास को ही योग कहते हैं। इसलिए कर्मफल की इच्छा रखनेवाला पुरुष कभी योगी नहीं हो सकता है ॥२॥ ज्ञानयोग के दर्जे पर चढ़ने की इच्छा रखनेवाले व्यक्ति के लिए उसका कारण या उपाय कर्मयोग ही है। इसी प्रकार ज्ञानयोग में आरूढ़ हो जाने पर सब कर्मों की निवृत्ति ही ज्ञान-परिपाक का कारण कही गई है ॥३॥ आसक्ति का मूल जो विषयभोग और उसका महत्त्व है, उसका त्याग करके जो मनुष्य इन्द्रिय-भोग्य विषयों में, या उनके साधनों में, आसक्त

यं लब्ध्वा चाऽपरं लाभं मन्यते नाऽधिकं ततः ।
यस्मिंस्थितो न दुःखेन गुरुणाऽपि विचाल्यते ॥ २२ ॥
तं विद्याद्दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम् ।
स निश्चयेन योक्तव्यो योगो निर्विण्णचेतसा ॥ २३ ॥
सङ्कल्पप्रभवान्कामांस्त्यक्त्वा सर्वानशेषतः ।
मनसैवेन्द्रियग्रामं विनियम्य समन्ततः ॥ २४ ॥
शनैः शनैरुपरमेद्बुद्ध्या धृतिगृहीतया ।
आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किञ्चिदपि चिन्तयेत् ॥ २५ ॥
यतो यतो निश्चरति मनश्चञ्चलमस्थिरम् ।
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ॥ २६ ॥
प्रशान्तमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम् ।
उपैति शान्तरजसं ब्रह्मभूतमकल्मषम् ॥ २७ ॥
युञ्जन्नेवं सदाऽऽत्मानं योगी विगतकल्मषः ।
सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यन्तं सुखमश्नुते ॥ २८ ॥
सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चाऽऽत्मनि ।
ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥ २९ ॥
यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति ।
तस्याऽहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ॥ ३० ॥

योगी का अन्तःकरण किसी विषय की ओर न डिगकर सर्वथा उपरत रहता है, जिस अवस्था में ज्ञानी पुरुष समाधि में ज्योतिःस्वरूप आत्मा की उपलब्धि करके अपने आत्मा में ही सन्तुष्ट रहता है, ॥२०॥ जिस अवस्था में योगी विषय और इन्द्रिय के परे तथा आत्मरूप बुद्धि के विषयीभूत नित्य सुख का अनुभव करता हुआ आत्मस्वरूप से विचलित नहीं होता और जिस अवस्था में जाड़ा-गर्मी आदि दुःख अभिभूत नहीं कर सकते तथा जिस अवस्था में दुःख का लेश भी नहीं रहता, उस अवस्था का नाम योगावस्था है ॥२१।२३॥ सङ्कल्प-जनित इच्छाओं और सब काम्य वस्तुओं का त्याग करके, विषयदोषदर्शी अन्तःकरण के द्वारा सर्वत्र विचरनेवाली इन्द्रियों को संयत कर, अत्यन्त प्रयत्न के साथ, साधक शास्त्र और आचार्य के उपदेश से उत्पन्न निश्चय के बल से योगाभ्यास करे । स्थिर बुद्धि के द्वारा अन्तःकरण को आत्मसमाहित करके धीरे-धीरे विषयों से निवृत्त हो, अन्य किसी विषय का चिन्तन न करे ॥२४।२५॥ अन्तःकरण चञ्चल हो तो उसे, विषयों से हटाकर, आत्मा में समाहित करे ॥२६॥ इसके द्वारा रजोगुण तिरोहित, चित्त प्रशान्त और संसार-दोष विनष्ट होता तथा ब्रह्मभाव की प्राप्ति के कारण निरतिशय सुख की प्राप्ति होती है ॥२७॥ इस तरह चित्त को वश में करने से योगी व्यक्ति पापशून्य होकर ब्रह्मसाक्षात्-

एतन्मे संशयं कृष्ण छेत्तुमर्हस्यशेषतः ।
त्वदन्यः संशयस्याऽस्य छेत्ता नह्युपपद्यते ॥ ३९ ॥

श्रीभगवानुवाच—पार्थ नैवेह नाऽमुत्र विनाशस्तस्य विद्यते ।
नहि कल्याणकृत्कश्चिद्दुर्गतिं तात गच्छति ॥ ४० ॥

प्राप्य पुण्यकृतांल्लोकानुषित्वा शाश्वतीः समाः ।
शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते ॥ ४१ ॥

अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम् ।
एतद्धि दुर्लभतरं लोके जन्म यदीदृशम् ॥ ४२ ॥

तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते पौर्वदेहिकम् ।
यतते च ततो भूयः संसिद्धौ कुरुनन्दन ॥ ४३ ॥

पूर्वाभ्यासेन तेनैव ह्रियते ह्यवशोऽपि सः ।
जिज्ञासुरपि योगस्य शब्दब्रह्माऽतिवर्तते ॥ ४४ ॥

प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगात्संशुद्धकिल्बिषः ।
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् ॥ ४५ ॥

तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपि मतोऽधिकः ।
कर्मिभ्यश्चाऽधिको योगी तस्माद्योगी भवाऽर्जुन ॥ ४६ ॥

योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनाऽन्तरात्मना ।
श्रद्धावान्भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः ॥ ४७ ॥

इति श्रीमहाभारते भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे अध्यात्मयोगो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥६॥
पर्वणि तु त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३० ॥

---

करता है ? ॥३७॥ कर्मफल की इच्छा और कर्म के अनुष्ठान से रहित व्यक्ति क्या छिन्न-भिन्न हुए मेघ की तरह विनष्ट हो जाता है ? ॥३८॥ हे मधुसूदन ! आपके सिवा और कोई मेरे संशय को दूर करने में समर्थ नहीं है। इसलिए आप ही मेरे सन्देह को दूर कीजिए ॥३९॥ भगवान् ने कहा—हे पार्थ ! शुभ अनुष्ठान में लगे रहने से कभी दुर्गति नहीं होती। इसलिए इस तरह के योगभ्रष्ट पुरुष इस लोक में पतित या परलोक में नरकगामी नहीं होते ॥४०॥ वे तो अश्वमेध यज्ञ आदि शुभ अनुष्ठान करनेवाले व्यक्तियों के उपभोग्य स्वर्गलोक में जाकर, वहां सैकड़ों वर्ष तक रहकर, अन्त को सदाचारी धनी पुरुषों के घर में या बुद्धिमान् योगियों के वंश में उत्पन्न होते हैं ॥४१॥ योगियों के कुल में जन्म पाना अत्यन्त ही दुर्लभ है ॥४२॥ हे भारत ! योगभ्रष्ट व्यक्ति उसी कुल में जन्म लेकर—पूर्व जन्म की स्मृति बनी रहने के कारण—मुक्ति पाने के लिए पहले की अपेक्षा और भी अधिक यत्न करते हैं ॥४३॥ वे यदि विवश वैसा करने की इच्छा नहीं करते तो पूर्व देहकृत अभ्यास या पूर्वसंस्कार उन्हें ब्रह्मनिष्ठ बनाते हैं ॥४४॥

तब वे योग-जिज्ञासु होकर वेदोक्त कर्मफल से भी बढ़कर फल को प्राप्त होते हैं। तात्पर्य यह है कि निष्पाप योगी बड़े यत्न से इसी तरह कई जन्मों में सिद्धि प्राप्त कर अन्त को श्रेष्ठ गति प्राप्त करता है ॥४५॥ हे अर्जुन ! मेरे मत से योगी पुरुष तपस्वी से भी श्रेष्ठ है, ज्ञानी से भी श्रेष्ठ है और कर्म करनेवालों से भी श्रेष्ठ है। इसलिए तुम भी योगी बनो ॥४६॥ जो श्रद्धा-सम्पन्न होकर मुझमें हृदय लगाकर मुझे भजता है, वह सब प्रकार के योगियों से श्रेष्ठ है ॥४७॥

भीष्मपर्व का तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३० ॥—[गीता का छठा अध्याय समाप्त हुआ]

अथ एकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

श्रीभगवानुवाच

मय्यासक्तमनाः पार्थ योगं युञ्जन्मदाश्रयः ।
असंशयं समग्रं मां यथा ज्ञास्यसि तच्छृणु ॥ १ ॥
ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः ।
यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते ॥ २ ॥
मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये ।
यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः ॥ ३ ॥
भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च ।
अहङ्कार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥ ४ ॥
अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् ।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत् ॥ ५ ॥
एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय ।
अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥ ६ ॥
मत्तः परतरं नाऽन्यत्किञ्चिदस्ति धनञ्जय ।
मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥ ७ ॥

इकतीसवाँ अध्याय । ३१ ॥—[गीता का सातवाँ अध्याय]

अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यन्ते मामबुद्धयः ।
परं भावमजानन्तो ममाऽव्ययमनुत्तमम् ॥ २४ ॥
नाऽहं प्रकाशः सर्वस्य योगमायासमावृतः ।
मूढोऽयं नाऽभिजानाति लोको मामजमव्ययम् ॥ २५ ॥
वेदाऽहं समतीतानि वर्तमानानि चाऽर्जुन ।
भविष्याणि च भूतानि मां तु वेद न कश्चन ॥ २६ ॥
इच्छाद्वेषसमुत्थेन द्वन्द्वमोहेन भारत ।
सर्वभूतानि संमोहं सर्गे यान्ति परन्तप ॥ २७ ॥
येषां त्वन्तगतं पापं जनानां पुण्यकर्मणाम् ।
ते द्वन्द्वमोहनिर्मुक्ता भजन्ते मां दृढव्रताः ॥ २८ ॥
जरामरणमोक्षाय मामाश्रित्य यतन्ति ये ।
ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म चाऽखिलम् ॥ २९ ॥
साधिभूताधिदैवं मां साधियज्ञं च ये विदुः ।
प्रयाणकालेऽपि च मां ते विदुर्युक्तचेतसः ॥ ३० ॥

इति श्रीमन्महाभारते भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे ज्ञानयोगो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥
पर्वणि तु एकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

अव्यक्त हूँ और प्रपञ्च से परे हूँ। किन्तु अनभिज्ञ पुरुष मेरे नित्य और शुद्ध स्वरूप को न जानने के कारण मेरे मनुष्य, मीन, कच्छप आदि रूपों की कल्पना करते हैं ॥२४॥ मैं योगमाया के प्रभाव से सदा आच्छन्न हूँ; कभी सब लोगों के निकट प्रकाशमान नहीं होता। इसी कारण लोग मायामूढ होकर मुझे नहीं जान पाते ॥२५॥ हे अर्जुन! मुझे कोई नहीं जानता; परन्तु मैं सब भूत, भविष्य, वर्तमान चराचर प्राणियों के विषय में पूर्ण ज्ञान रखता हूँ ॥२६॥ सब प्राणी संसार में जन्म पाकर इच्छा-द्वेष और शीत-उष्ण आदि द्वन्द्व धर्मों से उत्पन्न मोह में अभिभूत होते हैं ॥२७॥ जिन पुण्यात्मा पुरुषों के पाप का अन्त हो चुका है, शीत-उष्ण आदि द्वन्द्वों से उत्पन्न मोह मिट चुका है, वे दृढव्रत महात्मा मुझे भजते हैं ॥२८॥ जो लोग मेरा आश्रय लेकर अजर-अमर होने के लिए यत्न करते हैं वे सम्पूर्ण कर्मयोग और अखण्ड ब्रह्म को जानते हैं ॥२९॥ जो लोग अधिदैव, अधिभूत और अधियज्ञ सहित मुझको जानते हैं, वे योगी मृत्यु-समय में भी मुझे नहीं भूलते ॥३०॥

—०—

भीष्मपर्व का इकतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३१ ॥—[गीता का सातवाँ अध्याय समाप्त हुआ]

अथ द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥

अर्जुन उवाच—किं तद्ब्रह्म किमध्यात्मं किं कर्म पुरुषोत्तम ।
अधिभूतं च किं प्रोक्तमधिदैवं किमुच्यते ॥ १ ॥

अधियज्ञः कथं कोऽत्र देहेऽस्मिन्मधुसूदन ।
प्रयाणकाले च कथं ज्ञेयोऽसि नियतात्मभिः ॥ २ ॥
श्रीभगवानुवाच —अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते ।
भूतभावोद्भवकरो विसर्गः कर्मसंज्ञितः ॥ ३ ॥
अधिभूतं क्षरो भावः पुरुषश्चाऽधिदैवतम् ।
अधियज्ञोऽहमेवाऽत्र देहे देहभृतां वर ॥ ४ ॥
अन्तकाले च मामेव स्मरन्मुक्त्वा कलेवरम् ।
यः प्रयाति स मद्भावं याति नाऽस्त्यत्र संशयः ॥ ५ ॥
यं यं वापि स्मरन्भावं त्यजत्यन्ते कलेवरम् ।
तं तमेवैति कौन्तेय सदा तद्भावभावितः ॥ ६ ॥
तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युध्य च ।
मय्यर्पितमनोबुद्धिर्मामेवैष्यस्यसंशयम् ॥ ७ ॥
अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नाऽन्यगामिना ।
परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थाऽनुचिन्तयन् ॥ ८ ॥
कविं पुराणमनुशासितारमणोरणीयांसमनुस्मरेद्यः ।
सर्वस्य धातारमचिन्त्यरूपमादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ॥ ९ ॥

प्रयाणकाले मनसाऽचलेन भक्त्या युक्तो योगबलेन चैव ।
भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक्स तं परं पुरुषमुपैति दिव्यम्॥ १० ॥
यदक्षरं वेदविदो वदन्ति विशन्ति यद्यतयो वीतरागाः ।
यदिच्छन्तो ब्रह्मचर्यं चरन्ति तत्ते पदं संग्रहेण प्रवक्ष्ये ॥ ११ ॥
सर्वद्वाराणि संयम्य मनो हृदि निरुध्य च ।
मूर्ध्न्याधायाऽऽत्मनः प्राणमास्थितो योगधारणाम्॥ १२ ॥
ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन् ।
यः प्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम् ॥ १३ ॥
अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः ।
तस्याऽहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः ॥ १४ ॥
मामुपेत्य पुनर्जन्म दुःखालयमशाश्वतम् ।
नाऽऽप्नुवन्ति महात्मानः संसिद्धिं परमां गताः ॥ १५ ॥
आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन ।
मामुपेत्य तु कौन्तेय पुनर्जन्म न विद्यते ॥ १६ ॥
सहस्रयुगपर्यन्तमहर्यद्ब्रह्मणो विदुः ।
रात्रिं युगसहस्रान्तां तेऽहोरात्रविदो जनाः ॥ १७ ॥

को मुझमें अर्पित करके निःसन्देह मुझे ही प्राप्त होओगे ॥७॥ हे पार्थ ! जो मनुष्य अभ्यास-योगयुक्त और अनन्यगामी चित्त से प्रकाशमय परम पुरुष का चिन्तन करता है, वह उन्हीं में लीन होता है ॥८॥ वह परम पुरुष सर्वज्ञ, सनातन, सबका नियामक, सूक्ष्म से भी सूक्ष्मतम, सबका विधाता, बुद्धि और मन से अगोचर, सूर्य के समान प्रकाश पूर्ण और अज्ञान-रूप मोहान्धकार से परे है ॥९॥ जो पुरुष अन्त-समय में सावधान और भक्तियुक्त होकर, योग-बल से प्राणवायु को दोनों भौंहों के बीच स्थापित करके, विक्षेप-विहीन हृदय में ध्यान करता है वह उन्हीं परम पुरुष परमेश्वर को प्राप्त करता है ॥१०॥ हे पार्थ ! वेदज्ञ लोगों के मन से जो अक्षय ब्रह्म है, वीतराग यति लोग जिसमें अपने चित्त को लगाते हैं और जिसे जानने के लिए लोग गुरुकुल में ब्रह्मचर्य व्रत धारण करते हैं, उस परब्रह्म के पद को प्राप्त करने का उपाय मैं तुम्हारे आगे संक्षेप में कहता हूँ—सुनो ॥११॥ जो पुरुष चक्षु आदि सब इन्द्रियों के द्वारों को रोक करके अन्तःकरण को हृदय में समाहित करता है और प्राणवायु को दोनों भौंहों के बीच स्थापित करके योगधारण-पूर्वक, एकाक्षर-सम्पन्न प्रणव का उच्चारण और प्रणव का प्रतिपाद्य जो मैं हूँ उसका स्मरण करता हुआ, शरीर त्यागता है वह उत्तम गति प्राप्त करता है ॥१२।१३॥ जो प्रतिदिन लगातार अनन्य भाव से हृदय में मेरा स्मरण करता है, उस नित्ययुक्त योगी के लिए मैं सुलभ हूँ ॥१४॥ वह महापुरुष मुझे पा जाने पर, मोक्षलाभ के उपरान्त फिर दुःखपूर्ण नश्वर जन्म नहीं प्राप्त करता ॥१५॥ हे पार्थ ! ब्रह्मलोक पर्यन्त सब लोक ऐसे हैं कि वहाँ से आकर जीव को फिर जन्म लेना पड़ता है,

अव्यक्ताद्व्यक्तयः सर्वाः प्रभवन्त्यहरागमे ।
रात्र्यागमे प्रलीयन्ते तत्रैवाऽव्यक्तसंज्ञके ॥ १८ ॥
भूतग्रामः स एवाऽयं भूत्वा भूत्वा प्रलीयते ।
रात्र्यागमेऽवशः पार्थ प्रभवत्यहरागमे ॥ १९ ॥
परस्तस्मात्तु भावोऽन्यो व्यक्तोऽव्यक्तात्सनातनः ।
यः स सर्वेषु भूतेषु नश्यत्सु न विनश्यति ॥ २० ॥
अव्यक्तोऽक्षर इत्युक्तस्तमाहुः परमां गतिम् ।
यं प्राप्य न निवर्तन्ते तद्धाम परमं मम ॥ २१ ॥
पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ।
यस्याऽन्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥ २२ ॥
यत्र काले त्वनावृत्तिमावृत्तिं चैव योगिनः ।
प्रयाता यान्ति तं कालं वक्ष्यामि भरतर्षभ ॥ २३ ॥
अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् ।
तत्र प्रयाता गच्छन्ति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः ॥ २४ ॥
धूमो रात्रिस्तथा कृष्णः षण्मासा दक्षिणायनम् ।
तत्र चान्द्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्त्तते ॥ २५ ॥
शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते ।
एकया यात्यनावृत्तिमन्ययाऽऽवर्त्तते पुनः ॥ २६ ॥

नैते सृती पार्थ जानन्योगी मुह्यति कश्चन ।
तस्मात्सर्वेषु कालेषु योगयुक्तो भवाऽर्जुन ॥ २७ ॥
वेदेषु यज्ञेषु तपःसु चैव दानेषु यत्पुण्यफलं प्रदिष्टम् ।
अत्येति तत्सर्वमिदं विदित्वा योगी परं स्थानमुपैति चाऽऽद्यम् ॥२८॥

इति श्रीमन्महाभारते भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे अक्षरब्रह्मयोगो नाम अष्टमोऽध्यायः ॥८॥ भीष्मपर्वणि तु द्वात्रिंशोऽध्यायः ॥ ३२ ॥

का वर्णन सुनो जिसमें गमन करने से योगी लोग आवृत्ति और अनावृत्ति को प्राप्त होते हैं ॥२३॥ जिस स्थान में दिन शुक्लवर्ण और अग्नि की तरह प्रभायुक्त होता है और छः महीने उत्तरायण होता है, वहाँ जाने से ब्रह्मज्ञ लोग ब्रह्म को प्राप्त होते हैं ॥२४॥ जिस स्थान में रात्रि धूमवर्ण और कृष्णवर्ण तथा छः महीने दक्षिणायन होता है, वहाँ गमन करने से कर्मयोगी पुरुष चन्द्रज्योति स्वर्ग को प्राप्त होकर फिर लौटते हैं ॥२५॥ इस तरह जगत् की, शुक्ल और कृष्ण, दो सनातन गतियाँ निरूपित हुई हैं। एक में जाने से अनावृत्ति और दूसरी में जाने से पुनरावृत्ति होती है ॥२६॥ हे पार्थ! इन दोनों गतियों को जाननेवाला योगी कभी मोह को प्राप्त नहीं होता। इसलिए तुम सदा योगयुक्त रहो ॥२७॥ अधिक क्या, योगी पुरुष इस ज्ञान के प्रभाव से वेद, यज्ञ, तप और दान के निर्दिष्ट सब पुण्यफलों को अतिक्रम करके आदि में परम पद को प्राप्त होता है ॥२८॥

भीष्मपर्व का बत्तीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥३२॥—[गीता का आठवाँ अध्याय समाप्त हुआ]

अथ त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥

श्रीभगवानुवाच—इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे ।
ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् ॥ १ ॥
राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम् ।
प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्तुमव्ययम् ॥ २ ॥
अश्रद्दधानाः पुरुषा धर्मस्याऽस्य परन्तप ।
अप्राप्य मां निवर्त्तन्ते मृत्युसंसारवर्त्मनि ॥ ३ ॥
मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना ।
मत्स्थानि सर्वभूतानि न चाऽहं तेष्ववस्थितः ॥ ४ ॥

तैंतीसवाँ अध्याय ॥ ३३ ॥—[गीता का नवाँ अध्याय]

भगवान् ने कहा—हे पार्थ! तुममें असूया नहीं है; इसलिए मैं तुमसे विज्ञान-समन्वित गुह्यतम ज्ञान कहता हूँ, सुनो। इसे जान लेने से सब अमङ्गलों से बच जाओगे ॥१॥ यह सब विद्याओं से श्रेष्ठ है; यह गुह्य से भी गुह्यतम, परम पवित्र, धर्मसङ्गत और अविनाशी है ॥२॥ हे शत्रुओं के दमन करनेवाले अर्जुन! जो लोग इस धर्म में अश्रद्धा करते हैं वे मुझे प्राप्त न होकर, मृत्यु और संसार के मार्ग में भटकते हैं ॥३॥ मैं आत्मा के रूप से सम्पूर्ण विश्व में व्याप्त हूँ, सब प्राणी मुझमें ही स्थित हैं; किन्तु

न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम् ।
भूतभृन्न च भूतस्थो ममाऽऽत्मा भूतभावनः ॥ ५ ॥
यथाऽऽकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान् ।
तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय ॥ ६ ॥
सर्वभूतानि कौन्तेय प्रकृतिं यान्ति मामिकाम् ।
कल्पक्षये पुनस्तानि कल्पादौ विसृजाम्यहम् ॥ ७ ॥
प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः ।
भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् ॥ ८ ॥
न च मां तानि कर्माणि निबध्नन्ति धनञ्जय ।
उदासीनवदासीनमसक्तं तेषु कर्मसु ॥ ९ ॥
मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् ।
हेतुनाऽनेन कौन्तेय जगद्विपरिवर्तते ॥ १० ॥
अवजानन्ति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम् ।
परं भावमजानन्तो मम भूतमहेश्वरम् ॥ ११ ॥
मोघाशा मोघकर्माणो मोघज्ञाना विचेतसः ।
राक्षसीमासुरीं चैव प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः ॥ १२ ॥
महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ।
भजन्त्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ॥ १३ ॥

---

कोई भी मेरा अधिष्ठान नहीं है। हे पार्थ ! मेरी 'ऐसी' शक्ति देखो ॥४॥ मैं अलिप्त हूँ, इसलिए कोई भी प्राणी मुझमें स्थित नहीं है। यद्यपि मैं सबको धारण किये हुए हूँ, किन्तु किसी में अधिष्ठित नहीं हूँ। मेरे आत्मा ने ही सब प्राणियों की सृष्टि की है ॥५॥ वायु जैसे सर्वत्र जानेवाला होने पर भी नित्य आकाश में स्थित है, वैसे ही सब प्राणियों को मुझमें स्थित समझो ॥६॥ हे अर्जुन ! प्रलयकाल में सब प्राणी मेरी अधिष्ठित प्रकृति में लीन होते हैं, और कल्प के आरम्भ में मैं फिर उनकी सृष्टि करता हूँ ॥७॥ इसी तरह मैं अपनी प्रकृति का आश्रय लेकर इन प्राणियों की बारम्बार सृष्टि करता हूँ। प्रकृति के वश में होने के कारण ये अवश हैं ॥८॥ परन्तु मैं सब कर्मों से अलिप्त रहकर उदासीन भाव से स्थित हूँ, इसी से मैं कभी सृष्टि आदि कार्यों का विषय नहीं बनता। मैं अविकल ज्ञानस्वरूप हूँ ॥९॥ मेरे अधिष्ठान के प्रभाव से प्रकृति सम्पूर्ण जगत् को उत्पन्न करती है और यह संसार बार-बार उत्पन्न होता है ॥१०॥ जिनकी आशा, कर्म और ज्ञान निष्फल हैं, जिनके अन्तःकरण में विवेक का लेश भी नहीं है और जो लोग राक्षसी आसुरी आदि मोहमयी प्रकृति का आश्रय लिये हुए हैं—उसके वशीभूत हैं—वही मेरे सर्वभूत-महेश्वररूप परम तत्त्व को अवगत न होकर, मुझको मनुष्य-देहधारी जानकर, मेरी अवज्ञा करते

सततं कीर्त्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः ।
नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥ १४ ॥
ज्ञानयज्ञेन चाऽप्यन्ये यजन्तो मामुपासते ।
एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम् ॥ १५ ॥
अहं क्रतुरहं यज्ञः स्वधाऽहमहमौषधम् ।
मन्त्रोऽहमहमेवाऽऽज्यमहमग्निरहं हुतम् ॥ १६ ॥
पिताऽहमस्य जगतो माता धाता पितामहः ।
वेद्यं पवित्रमोङ्कार ऋक्साम यजुरेव च ॥ १७ ॥
गतिर्भर्त्ता प्रभुः साक्षी निवासः शरणं सुहृत् ।
प्रभवः प्रलयः स्थानं निधानं बीजमव्ययम् ॥ १८ ॥
तपाम्यहमहं वर्षं निगृह्णाम्युत्सृजामि च ।
अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाऽहमर्जुन ॥ १९ ॥
त्रैविद्या मां सोमपाः पूतपापा यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयन्ते।
ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोकमश्नन्ति दिव्यान्दिवि देवभोगान्॥२०॥
ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति।
एवं त्रयीधर्ममनुप्रपन्ना गतागतं कामकामा लभन्ते ॥२१॥
अनन्याश्चिन्तयन्तो मां ये जनाः पर्युपासते ।

हैं ॥११।१२॥ किन्तु महाभागण दैवी प्रकृति का आश्रय लेकर, मुझे सब प्राणियों के आदि और अव्ययरूप में जानकर, अनन्य हृदय से मेरी आराधना किया करते हैं ॥१३॥ वे सदा दृढव्रत और संयत होकर मेरे नामों का कीर्त्तन, निरन्तर भक्ति के साथ मुझे नमस्कार और मेरी उपासना करते हैं ॥१४॥ और, कोई तत्त्वज्ञानरूप यज्ञ, कोई अभेद भावना, कोई पृथक्-कल्पना आदि के द्वारा, और कोई मुझे सर्वरूप समझकर रुद्र आदि नाना रूपों से मेरी आराधना किया करते हैं ॥१५॥ हे पार्थ! यज्ञ, स्वधा, औषधि, मन्त्र, आज्य, अग्नि और हवन मेरे ही रूप हैं ॥१६॥ मैं ही इस जगत् का पिता, माता, विधाता और पितामह हूँ। मैं वेद्य, पवित्र, ओङ्कार, ऋक्, साम और यजु हूँ ॥१७॥ मैं गति, भर्त्ता, प्रभु, साक्षी, निवास, शरण, सुहृद्, प्रभव, प्रलय, निधान, लयस्थान और अक्षय बीज हूँ ॥१८॥ मैं वर्षा करता हूँ और तपता हूँ मैं जल को पृथ्वी से खींचता हूँ और पृथ्वी पर बरसाता हूँ। अमृत, मृत्यु, सत् और असत् मैं ही हूँ ॥१९॥ त्रिवेद विहित कर्मों का अनुष्ठान करने वाले सोमपायी विगत-पाप महाभागण यज्ञानुष्ठानपूर्वक मेरी उपासना करके स्वर्ग प्राप्ति की इच्छा किया करते हैं। उसके पश्चात् वे परम पवित्र स्वर्गलोक में पहुँच कर सम्पूर्ण उत्कृष्ट देवभोगों का उपभोग करते हैं ॥२०॥ स्वर्गलोक के भोग भोगने से पुण्य क्षीण होने पर वे फिर मनुष्यलोक में लौट आते हैं। वे इस प्रकार भोगाभिलाषी और वेदत्रयविहित कर्मकाण्ड के

तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥ २२ ॥
येऽप्यन्यदेवताभक्ता यजन्ते श्रद्धयाऽन्विताः ।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम् ॥ २३ ॥
अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च ।
न तु मामभिजानन्ति तत्त्वेनाऽतश्च्यवन्ति ते ॥ २४ ॥
यान्ति देवव्रता देवान्पितॄन्यान्ति पितृव्रताः ।
भूतानि यान्ति भूतेज्या यान्ति मद्याजिनोऽपि माम् २५ ॥
पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ २६ ॥
यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।
यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥ २७ ॥
शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबन्धनैः ।
संन्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥ २८ ॥
समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ।
ये भजन्ति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाऽप्यहम्॥ २९ ॥
अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ।
साधुरेव स मन्तव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ॥ ३० ॥

अनुष्ठान में तत्पर होकर बारम्बार आवागमन के फेर में पड़े रहते हैं ॥२१॥ जो लोग अनन्य हृदय से मेरा चिन्तन और उपासना करते हैं, उन सब नित्य-भक्तियुक्त व्यक्तियों के योग-क्षेम को मैं वहन करता हूँ ॥२२॥ जो लोग भक्ति और श्रद्धा के साथ पवित्र हृदय से अन्य देवताओं की पूजा करते हैं वे भी अविधिपूर्वक मेरी ही उपासना करते हैं ॥२३॥ मैं ही सब यज्ञों का भोक्ता और प्रभु हूँ, किन्तु वे मेरे तत्त्व को अवगत न होने के कारण स्वर्ग से भ्रष्ट हुआ करते हैं ॥२४॥ देवव्रत में अनुरक्त व्यक्ति देवगण को, पितृव्रतनिष्ठ व्यक्ति पितरों को, भूतों की आराधना में निरत व्यक्ति भूतगण को और मेरे उपासक मुझे प्राप्त होते हैं ॥२५॥ जो पवित्रात्मा पुरुष मुझे पत्र, पुष्प, फल, जल आदि कुछ भी अर्पण करता है उसकी वह भक्तिपूर्वक दी हुई सामग्री मैं ग्रहण करता हूँ ॥२६॥ हे पार्थ ! तुम जो कुछ करते हो, जो खाते-पीते हो, जो हवन करते हो, जो देते हो और जो तप करते हो वह सब मुझे अर्पण कर दो ॥२७॥ ऐसा करने से कर्मबन्धन शुभाशुभ फल से मुक्त होकर, सन्यासयोगयुक्त हृदय से मुक्तिलाभपूर्वक, तुम अन्त को मुझे प्राप्त होओगे ॥२८॥ मैं सब प्राणियों में समान भाव से स्थित हूँ। कोई मेरा मित्र या शत्रु नहीं है । जो लोग भक्तिपूर्वक मुझे भजते हैं वे मुझमें ही अवस्थित या लीन होते हैं और मैं भी उन भक्तों के हृदय में रहता हूँ ॥२९॥ अत्यन्त दुराचारी व्यक्ति भी अन्य देवताओं को छोड़-

क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छान्तिं निगच्छति ।
कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ॥ ३१ ॥
मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः ।
स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यान्ति परां गतिम् ॥ ३२ ॥
किं पुनर्ब्राह्मणा पुण्या भक्ता राजर्षयस्तथा ।
अनित्यमसुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम् ॥ ३३ ॥
मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ।
मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥ ३४ ॥

इति श्रीमहा० भीष्मपर्वणि श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे राजविद्याराजगुह्ययोगो नाम नवमोऽध्यायः ॥९॥ भीष्मपर्वणि तु त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३३ ॥

कर मेरी उपासना करने से साधु गिना जा सकता है, क्योंकि उसका अध्यवसाय बहुत श्रेष्ठ है, और वह शीघ्र ही धार्मिक होकर निरंतर शान्ति सुख भोग करता है ॥३०॥ हे पार्थ ! मेरा भक्त कभी नष्ट या भ्रष्ट नहीं होता ॥३१॥ स्त्री, शूद्र, वैश्य अथवा और पाप-योनि पुरुष भी मेरी शरण में आने से, परम गति को प्राप्त होते हैं ॥३२॥ अतएव पवित्र पण्डित ब्राह्मणों और भक्तिपरायण राजर्षियों के मेरे शरणागत होने पर उनकी परम गति के बारे में तो कुछ कहना ही नहीं है । हे अर्जुन ! तुम इस अनित्य और असुखमय लोक में मुझे ही भजो ॥३३॥ अनन्य-हृदय और अनन्य-भक्त होकर मुझे ही प्रणाम करो । मुझमें इस प्रकार मन लगाने से, मेरी पूजा करने से, अन्त में तुम मुझको प्राप्त होओगे ॥३४॥

भीष्मपर्व का तेंतीसवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥ ३३ ॥—[गीता का नवमा अध्याय समाप्त हुआ]

अथ चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥

श्रीभगवानुवाच—भूय एव महाबाहो शृणु मे परमं वचः ।
यत्तेऽहं प्रीयमाणाय वक्ष्यामि हितकाम्यया ॥ १ ॥
न मे विदुः सुरगणाः प्रभवं न महर्षयः ।
अहमादिर्हि देवानां महर्षीणां च सर्वशः ॥ २ ॥
यो मामजमनादिं च वेत्ति लोकमहेश्वरम् ।
असंमूढः स मर्त्येषु सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ३ ॥

चौंतीसवाँ अध्याय ॥ ३४ ॥—[गीता का दसवाँ अध्याय]

कृष्णचन्द्र जी कहते हैं—हे महाबाहो ! तुम मुझ पर परम प्रीति रखते हो, इस कारण तुम्हारे हित की कामना से जो मैं फिर श्रेष्ठ उपदेश करता हूँ उसे मन लगाकर सुनो ॥१॥ देवता या ऋषिगण, कोई भी मेरे प्रभाव को नहीं जानते । मैं ही सब देवताओं और महर्षियों का आदि हूँ ॥२॥ जो मुझे अनादि, अज और सब लोकों का महान् ईश्वर जानते हैं वे इस जीवलोक में मोहशून्य और सब पापों से

बुद्धिर्ज्ञानमसंमोहः क्षमा सत्यं दमः क्षमा ।
सुखं दुःखं भवोऽभावो भयं चाऽभयमेव च ॥ ४ ॥
अहिंसा समता तुष्टिस्तपो दानं यशोऽयशः ।
भवन्ति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः ॥ ५ ॥
महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा ।
मद्भावा मानसा जाता येषां लोक इमाः प्रजाः ॥ ६ ॥
एतां विभूतिं योगं च मम यो वेत्ति तत्त्वतः ।
सोऽविकल्पेन योगेन युज्यते नाऽत्र संशयः ॥ ७ ॥
अहं सर्वस्य प्रभवो मत्तः सर्वं प्रवर्त्तते ।
इति मत्वा भजन्ते मां बुधा भावसमन्विताः ॥ ८ ॥
मच्चित्ता मद्गतप्राणा बोधयन्तः परस्परम् ।
कथयन्तश्च मां नित्यं तुष्यन्ति च रमन्ति च ॥ ९ ॥
तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ।
ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयान्ति ते ॥ १० ॥
तेषामेवाऽनुकम्पार्थमहमज्ञानजं तमः ।
नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वता ॥ ११ ॥
अर्जुन उवाच—परं ब्रह्म परं धाम पवित्रं परमं भवान् ।
पुरुषं शाश्वतं दिव्यमादिदेवमजं विभुम् ॥ १२ ॥

मुक्त हो जाते हैं ॥३॥ बुद्धि, ज्ञान, असमोह, क्षमा, सत्य, दम, शम, सुख, दुःख, भव, भाव, भय, अभय, ॥४॥ अहिंसा, समता, तुष्टि, तपस्या, दान, यश, अयश आदि सब भिन्न-भिन्न भाव प्राणियों में मुझसे ही होते हैं ॥५॥ पूर्व समय के सनक आदि चारों ऋषि, भृगु आदि सातों महर्षि और सब मनु मेरे ही प्रभाव से सम्पन्न और मेरे ही मन से उत्पन्न हुए हैं। सब लोग उन्हीं की सन्तान हैं ॥६॥ इसमें सन्देह नहीं कि जो कोई मेरे योग और मेरी विभूतियों को जानता है वह स्थिर ज्ञान का अधिकारी होकर अचल योग से युक्त होता है ॥७॥ मैं इस जगत् की उत्पत्ति का कारण हूँ, मुझसे ही मनुष्यों की बुद्धि आदि की स्फूर्ति होती है। ज्ञानी पण्डित लोग ऐसा ही मानकर मेरी आराधना किया करते हैं ॥८॥ वे मन और प्राण को मुझमें ही स्थापित करके, एक दूसरे को मेरा ज्ञान कराते हैं। वे मेरा वर्णन करके सन्तुष्ट होते हैं, शान्ति प्राप्त करते हैं और मुझमें ही रमते हैं ॥९॥ वे निरन्तर भक्तियुक्त होकर प्रीतिपूर्वक मेरी उपासना किया करते हैं, मैं भी उन्हें वह बुद्धियोग देता हूँ, जिसके द्वारा वे मुझे प्राप्त होते हैं ॥१०॥ उन पर कृपा करने के लिए मैं उनके हृदय में स्थित होकर समुज्ज्वल ज्ञान-दीपक के द्वारा अज्ञान-जनित अन्धकार को दूर करता हूँ ॥११॥ अर्जुन ने कहा—हे केशव! देवर्षि नारद, असित, देवल, व्यास और अन्यान्य

